"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."



पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2007-2009.

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 343 ] रायपुर, सोमवार, दिनांक 16 नवम्बर 2009—कार्तिक 25, शक 1931

वन विभाग

मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 16 नवम्बर 2009

अधिसूचना

क्रमांक एफ 8-13/2007/10-1/वन.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परन्तुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ वन क्षेत्रपाल (राजपत्रित) सेवा भर्ती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ.**— ये नियम छत्तीसगढ़ राज्य वन क्षेत्रपाल (राजपत्रित) सेवा भर्ती नियम, 2009 कहलायेंगे । ये नियम राजपत्र में प्रकाशित किये जाने की तारीख से प्रवृत्त होंगे ।

2. **परिभाषाएं.**—इन नियमों में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो :—
   (क) सेवा के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, शासन ;
   (ख) "आयोग" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग ;
   (ग) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, इन नियमों के नियम 11 के अन्तर्गत भर्ती के लिए ली गई प्रतियोगी परीक्षा ;
   (घ) "शासन" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ शासन ;
   (ङ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल ;
   (च) "अन्य पिछड़ा वर्ग" से अभिप्रेत है, (राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर यथा संशोधित) छत्तीसगढ़ शासन के सामान्य प्रशासन विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 8-5 पच्चीस 4-84, दिनांक 26 दिसम्बर 1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग ;

(छ) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची ;

(ज) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति ;

(झ) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद 342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथा-विनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति ;

(ण) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ वन क्षेत्रपाल (राजपत्रित) सेवा ;

(ट) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य ।

3. **विस्तार तथा लागू होना.**—छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में दिये गये उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम इस सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे।

4. **सेवा का गठन.**— सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात् :—

(1) इन नियमों के प्रारंभ होने के समय अनुसूची-एक में विनिर्दिष्ट पद मूल या स्थानापन्न हैसियत में धारण कर रहे व्यक्ति;

(2) इन नियमों के प्रारम्भ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये व्यक्ति; तथा

(3) इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये व्यक्ति।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि.**—सेवा का वर्गीकरण, विभिन्न प्रवर्गों के लिए वेतनमान तथा इन प्रवर्गों में सम्मिलित पदों की संख्या, इससे संलग्न अनुसूची-एक में दिये गये उपबंधों के अनुसार होगी ।

परन्तु शासन सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में, समय-समय पर, स्थायी या अस्थायी तौर पर वृद्धि या कमी कर सकेगा ।

6. **भर्ती का तरीका.**— (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में भर्ती, निम्नलिखित तरीकों से की जायेगी, अर्थात् :—

(क) प्रतियोगी परीक्षा/चयन द्वारा, मेरिट तथा साक्षात्कार द्वारा, सीधी भर्ती द्वारा।

(ख) सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा ।

(ग) उन व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा जो ऐसी सेवाओं में, ऐसे पद मूल रूप से धारण करते हों, जैसा कि इस निमित्त विनिर्दिष्ट किया जाए ।

(2) उपनियम (1) के खंड (ख) अथवा (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या, किसी भी समय अनुसूची-एक में उल्लिखित पदों की संख्या अनुसूची-दो में विनिर्दिष्ट प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी ।

(3) इन नियमा के उपबंधों के अधीन भर्ती की किसी भी विशेष कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा के किसी भी विशेष पद या पदों को भरने के प्रयोजन के लिए अपनाया जाने वाला तरीका या तरीके तथा प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या प्रत्येक अवसर पर शासन द्वारा आयोग के परामर्श से निश्चित की जायेगी ।

(4) उपनियम (1) में दी गई किसी बात के होते हुए भी, शासन की राय में सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुये आवश्यक होने पर शासन सामान्य प्रशासन विभाग की सहमति से सेवा में भर्ती संबंधी उन तरीकों को छोड़ जिनका उक्त उपनियम में उल्लेख किया गया है, ऐसे अन्य तरीके अपना सकेगा, जो शासन द्वारा इस संबंध में जारी किये गये आदेश द्वारा विहित किए जाएं ।

(5) सेवा में भर्ती करते समय "छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994" के प्रावधान तथा इस नियम के अधीन, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी किए गए आदेश भी लागू होंगे।

7. ***सेवा में नियुक्ति***.– इन नियमों के प्रारम्भ होने के पश्चात् सेवा में समस्त नियुक्तियां, शासन द्वारा की जायेंगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम 6 में विनिर्दिष्ट भर्ती के तरीकों में से किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के बाद ही की जायेगी, अन्यथा नहीं।

8. ***सीधी भर्ती के लिए पात्रता की शर्तें***.– परीक्षा/चयन में स्पर्धा करने के लिए पात्र होने के लिए, अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होंगी, अर्थात :–

(1) आयु :–

(क) विज्ञापन प्रकाशित होने की तारीख के आगामी 01 जनवरी को उसने अनुसूची तीन के कॉलम–2 में विनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो, परन्तु उक्त अनुसूची के कॉलम –4 में विनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति या अन्य पिछड़े वर्ग (नॉन–क्रीमिलेयर) का हो, तो आयु की अधिकतम सीमा में अधिक से अधिक 5 वर्ष तक की छूट दी जायेगी।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम–1997 के नियम–4 के अनुसार महिला अभ्यर्थियों को अधिकतम आयु सीमा में दस वर्षो की छूट दी जायेगी।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों या कर्मचारी रह चुके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गयी सीमा तथा शर्तों के अधीन रहते हुए, अधिकतम आयु सीमा में छूट दी जायेगी :–

(1) ऐसा अभ्यर्थी, जो शासन का स्थायी या अस्थायी कर्मचारी हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए।

(2) अस्थाई पद धारण करने वाले किसी अन्य पद के लिए आवेदन करने वाले अभ्यर्थियों की आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए। यह रियायत आकस्मिक निधि से वेतन पाने वाले कर्मचारी, कार्यभारित कर्मचारी तथा परियोजना कार्यान्वयन समिति के अन्तर्गत कार्यरत कर्मचारी को भी स्वीकार्य होंगे।

(3) ऐसा अभ्यर्थी जो छटनी किया गया शासकीय सेवक हो, उसे अपनी आयु में से पूर्व में की गई सम्पूर्ण अस्थायी सेवा में से अधिक से अधिक 7 (सात) वर्ष तक की कालावधि, भले ही

वह कालावधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं का योग हो, कम करने की अनुमति दी जायेगी, बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो।

***व्याख्या*** :— पद "छटनी" किये गये शासकीय कर्मचारी से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है, जो इस राज्य अथवा किसी भी संघटक इकाई की अस्थाई शासकीय सेवा में कम से कम छः माह तक निरंतर रहा हो तथा जो रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियुक्ति हेतु अन्यथा आवेदन देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व कर्मचारियों की संख्या में कमी किये जाने के कारण सेवामुक्त किया गया हो।

(ड.) ऐसा अभ्यर्थी जो भूतपूर्व सैनिक हों, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई प्रतिरक्षा सेवा की अवधि कम करने की अनुमति दी जायेगी, बशर्ते इसके परिणाम स्वरुप जो आयु निकले, वह अधिकतम आयु से तीन वर्ष अधिक न हो।

***व्याख्या*** :— शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः माह की अवधि तक निरंतर सेवा करता रहा हो तथा जिसकी भी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियुक्ति हेतु अन्यथा आवेदन पत्र देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरुप अथवा स्थापना में सामान्य रुप से कमी किये जाने के कारण छटनी की गई हो अथवा जो अतिशेष घोषित किया गया हो :—

(1) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हे समय पूर्व सेवानिवृत्ति रियायतो (मस्टरिंग आउट कन्शेसन) के अधीन मुक्त कर दिया गया हो,

(2) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हे दुबारा नामांकित किया गया हो, और :—

(एक) अल्पकालीन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर;

(दो) नामांकन संबंधी शर्तें पूर्ण हो जाने पर सेवा मुक्त कर दिया गया हो;

(3) ऐसे अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) जिन्हे संविदा पूरी होने पर सेवामुक्त किया गया हो (जिसमे अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल हैं);

(4) अवकाश रिक्तियों पर छः माह से अधिक समय तक निरन्तर कार्य करने के बाद सेवामुक्त किये गये अधिकारी;

(5) असमर्थ होने के कारण सेवा से अलग किये गये भूतपूर्व सैनिक;

(6) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवा से मुक्त किया गया हो कि अब वे दक्ष सैनिक नहीं बन सकेंगे;

(7) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिनको गोली लग जाने तथा घाव आदि हो जाने के कारण सेवा से अलग कर दिया गया हो;

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम् के अंतर्गत ग्रीनकार्ड धारक अभ्यर्थी को अधिकतम आयु सीमा में 2 वर्ष की छूट की जायेगी।

(छ) अनुसूचित जाति एवं अनुसूचित जनजाति कल्याण विभाग के अन्तर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजनान्तर्गत पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पार्टनर को अधिकतम आयु सीमा में पांच वर्ष तक की छूट दी जायेगी।

(ज) उन अभ्यर्थियों को, जो शहीद राजीव पाण्डे पुरस्कार धारक, गुण्डाधूर पुरस्कार धारक, महाराजा प्रवीरचंद्र भंजदेव पुरस्कार धारक तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार धारक युवा अभ्यर्थी हो, सामान्य अधिकतम आयु सीमा में पांच वर्ष तक की छूट दी जायेगी।

(झ) ऐसे अभ्यर्थी जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मंडल के कर्मचारी है, के संबंध में सामान्य अधिकतम आयु सीमा में 38 वर्ष की आयु सीमा तक छूट दी जायेगी।

(ञ) स्वयं सेवी नगर सैनिकों तथा नगर सेना के नान-कमीशण्ड अधिकारियों के संबंध में उनके द्वारा इस प्रकार पूर्ण की गई सेवा की कालावधि के लिए अधिकतम आयु सीमा में आठ वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए छूट दी जाएगी, परन्तु किसी भी मामले में उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए।

(ट) कोई भी अभ्यर्थी शासकीय सेवा में प्रवेश के लिए अनुज्ञात नहीं किया जायेगा, जिसकी आयु ऊपर दर्शाये गये किसी एक या उससे अधिक आधार पर आयु में छूट का लाभ देने के पश्चात् 45 वर्ष से अधिक हो।

***टीप :—***

(1) उपर्युक्त उप–नियम (एक) के खण्ड (घ) के उपखण्ड (1) तथा (2) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अंतर्गत जिन अभ्यर्थियों को परीक्षा/चयन के योग्य माना गया हो, वे यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात परीक्षा/चयन के पहले अथवा बाद में सेवा से त्याग पत्र दे दें तो नियुक्ति के पात्र नहीं होंगे। तथापि यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात उनकी सेवा अथवा पद से छटनी की जाती है तो वे नियुक्ति के पात्र बने रहेंगे।

(2) किसी अन्य मामले में यह आयु सीमा शिथिलनीय नहीं होगी।

(3) विभागीय अभ्यर्थियों को परीक्षा/साक्षात्कार में बैठने के लिए नियुक्ति प्राधिकारी से पूर्व अनुमति प्राप्त करनी होगी।

(ठ) उपर्युक्त नियमों के अतिरिक्त आयु सीमा के संबंध में सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

(2) **शैक्षणिक अर्हताएं.**– अभ्यर्थी के पास सेवा के लिए अनुसूची–तीन में दर्शाये अनुसार निर्धारित शैक्षणिक अर्हतायें होनी चाहिये।

(3) **शारीरिक अर्हता.**– अभ्यर्थी को शारीरिक स्वस्थता के निम्नलिखित न्यूनतम मानकों को पूरा करना होगा :–

| | *पुरुष अभ्यर्थी (सेंटीमीटर)* | *महिला अभ्यर्थी (सेंटीमिटर)* |
|---|---|---|
| ऊंचाई (सामान्य, अन्य पिछड़ा वर्ग तथा अनुसूचित जाति) | 163 | 150 |
| ऊंचाई (अनुसूचित जनजाति) | 152 | 145 |
| सीना, बिना फुलाये | 79 | 74 |
| सीने का फुलाव न्यूनतम | 5 | 5 |

अभ्यर्थी का स्वास्थ्य और शारीरिक गठन अच्छा होना चाहिये और उसे किसी भी प्रकार की शारीरिक व मानसिक दुर्बलता से मुक्त होना चाहिये। अभ्यर्थी को चिकित्सा तथा शारीरिक परीक्षण में अर्ह होना पड़ेगा, जिसमें पुरुष अभ्यर्थी को 26 कि. मी. तथा महिला अभ्यर्थी को 16 कि. मी. की दूरी 4 घंटे में तय करनी होगी।

(4) **फीस.**– अभ्यर्थी को आयोग द्वारा विहित फीस का भुगतान करना होगा।

***निरर्हता.***– **अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिये, सहायता प्राप्त करने के लिए किसी भी माध्यम से किया गया कोई भी प्रयास, आयोग द्वारा उसके परीक्षा में बैठने के संबंध में निरर्हता के रूप में माना जायेगा।**

10. ***अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में आयोग का निर्णय अंतिम होगा.***— (एक) परीक्षा/साक्षात्कार में बैठने के संबंध में किसी भी अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्य बात के संबंध में आयोग का निर्णय अन्तिम होगा तथा आयोग द्वारा ऐसे किसी भी अभ्यर्थी को, परीक्षा/साक्षात्कार में बैठने की अनुमति नहीं दी जायेगी, जिसे आयोग ने प्रवेश प्रमाण–पत्र न दिया हो।

(दो) आयोग द्वारा चयन प्रक्रिया के किसी भी प्रक्रम पर अथवा शासन को चयन सूची भेजने के बाद भी, यदि अभ्यर्थी के द्वारा चयन के लिए दी गई जानकारी असत्य पायी गयी/प्रस्तुत अभिलेखों में विसंगति पाये जाने आदि का तथ्य संज्ञान में आने के फलस्वरूप उसे अयोग्य पाये जाने पर उसका चयन/नियुक्ति हेतु की गई अनुशंसा निरस्त की जा सकेगी।

11. ***प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती.***— (1) सेवा में भर्ती के लिए प्रतियोगिता परीक्षा ऐसे अन्तरालो में ली जायेगी, जैसा की शासन समय–समय पर आयोग के परामर्श से विनिश्चित करें।

(2) आयोग द्वारा परीक्षा का संचालन ऐसे आदेशों के अनुसार किया जायेगा जैसा कि शासन समय–समय पर आयोग के परामर्श से जारी करें।

(3) सीधी भर्ती के लिए चयन ऐसी रीति से किया जायेगा, जो कि आयोग द्वारा समय–समय पर चयन के लिए निर्धारित मापदण्डों के अनुसार अवधारित की जाए।

(4) सीधी भर्ती के प्रक्रम पर अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों एवं अन्य पिछड़े वर्गो के अभ्यर्थियों के लिए पदों का आरक्षण छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति और अन्य पिछड़े वर्गो के लिए आरक्षण) अधिनियम 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार किया जायेगा।

(5) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय अभ्यर्थी जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो (गैर क्रीमिलेयर) के सदस्य हैं, उनकी नियुक्ति पर विचार नियम 12 में निर्दिष्ट–सूची में आये उनके नामों के क्रम के अनुसार किया जायेगा, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षित स्थान कुछ भी क्यों न हो।

(6) प्रशासन की दक्षता बनाये रखने का सम्यक ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिए आयोग द्वारा चुने गये अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति तथा अन्य पिछड़े वर्गो (गैर क्रीमिलेयर) के अभ्यर्थी उप नियम–4 के अधीन यथास्थिति अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो (गैर क्रीमिलेयर) के अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रिक्त स्थानों पर नियुक्त किये जा सकेंगे।

(7) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति हेतु विशेष उपबंध) नियम–1997 के उपबंधों के अनुसार उपलब्ध रिक्तियों के बाहर भी महिला अभ्यर्थियों के लिए पद आरक्षित होंगे।

12. ***आयोग द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची*** .— (1) आयोग ऐसे अभ्यर्थियों की जो ऐसे स्तर से अर्हित हों, जैसा कि आयोग अवधारित करें, योग्यता क्रम से बनाई गई सूची तथा अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति तथा अन्य पिछड़े वर्गों (गैर क्रीमिलेयर) के उन अभ्यर्थियों की सूची जो यद्यपि उस मानक के अनुसार अर्ह नहीं है, किन्तु जिन्हें आयोग ने प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिए उपयुक्त घोषित किया है, शासन को भेजेगा। यह सूची सर्वसाधारण की जानकारी के लिए भी प्रकाशित की जाएगी।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए उपलब्ध रिक्तियों पर सूची में दिये गये नामों के क्रम से अभ्यर्थियों की नियुक्ति के संबंध में विचार किया जायेगा।

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे तब तक नियुक्ति का कोई अधिकार प्राप्त नहीं होता, जब तक कि शासन का ऐसी जांच करने के बाद जैसी कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान नहीं हो जाए कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिए सभी प्रकार से उपयुक्त है।

13. ***परिवीक्षा तथा प्रशिक्षण*** .— (1) सेवा में सीधी भर्ती किया गया प्रत्येक व्यक्ति दो वर्ष की अवधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा।

(2) शासन यदि उचित समझे तो परिवीक्षा की कालावधि को एक वर्ष से अनधिक कालावधि के लिये बढ़ा सकेगा।

(3) शासन परिवीक्षा या बढ़ाई गई परिवीक्षा की कालावधि के दौरान या परिवीक्षा की कालावधि के अंत में किसी भी समय परिवीक्षाधीन व्यक्ति को सेवोन्मुक्त कर सकेगा, यदि उसकी यह राय है कि ऐसे व्यक्ति के उपयुक्त अधिकारी बनने की संभावना नहीं है।

(4) परिवीक्षा अवधि के दौरान विहित प्रशिक्षण विनिर्दिष्ट प्रशिक्षण संस्थानों तथा उपक्रमों में प्रदान किया जायेगा। परिवीक्षा अवधि में विस्तार किया जा सकेगा यदि अभ्यर्थी विहित मानक प्राप्त करने में असफल रहता है। अभ्यर्थी विहित परीक्षा तथा प्रशिक्षण, विहित मानक से जैसा कि समय–समय पर संचालित किया जाये, परिवीक्षा अवधि में आवश्यक विस्तार के बाद अर्हता प्राप्त करने में असफल रहता है, तो सेवा से कार्य मुक्त किया जा सकेगा।

(5) यदि अभ्यर्थी जो परिवीक्षा पर नियुक्ति के लिए प्रस्तावित हो, दी गयी तिथि एवं स्थान पर प्रशिक्षण में प्रवेश नहीं लेता है, तो उसकी नियुक्ति

निरस्त की जायेगी। नियुक्ति आदेश निरस्त किया जायेगा, यदि अभ्यर्थी नियुक्ति आदेश में विनिर्दिष्ट कालावधि में कार्यभार नहीं लेता है।

14. ***पदोन्नति द्वारा नियुक्ति*** .— (1) पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु प्रारम्भिक चयन करने के लिए एक समिति गठित की जायेगी, परन्तु छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) की धारा 8 के उपबंध इस नियम के अन्तर्गत समिति गठित करने के लिए अनुसरित किए जाएंगे।

(2) विभागीय पदोन्नति समिति की बैठक सामान्यतः वर्ष मे कम से कम एक बार होगी।

(3) पदोन्नति हेतु छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के उपबंधों का अनुसरण किया जायेगा।

(4) आरक्षित रिक्तियों में पदोन्नति के लिए प्रक्रिया शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय—समय पर जारी किये गये निर्देशों के अनुसार होगी।

15. ***पदोन्नति / स्थानांतरण के लिये पात्रता की शर्तें*** .— (1) समिति उन समस्त व्यक्तियों के मामलो पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की प्रथम जनवरी को उन पदो पर जिनसे की पदोन्नति की जानी है (स्थानापन्न या मौलिक रूप से) उतने वर्षो की सेवा पूर्ण कर ली हो, जैसा कि अनुसूची—4 के कॉलम—(3) में यथाविनिर्दिष्ट है, और जो उप नियम—2 के खण्डों के अनुसार विचारण क्षेत्र में आते हों।

***स्पष्टीकरण*** .— पदोन्नति के लिए अभ्यर्थिता हेतु संगणना की प्रक्रिया; वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति की बैठक आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को सेवा की अर्हकारी कालावधि की गणना, उस कलेण्डर वर्ष से की जाएगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया है और फीडर सवंर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं।

(2) (एक) "वरिष्ठता सह उपयुक्तता" के आधार पर भरे जाने वाले पदों के संबंध में अथवा जिनमें पदोन्नति अनुपयुक्त व्यक्तियों को छोड़कर वरिष्ठता के आधार पर की जानी हो, वहां सभी वर्गों के लिए कोई भी विचारण क्षेत्र नहीं होगा। केवल उतनी ही संख्या में अभ्यर्थियों की वरिष्ठता क्रम से विचार किया जाएगा, जो विचार करने से आगामी 01 वर्ष में विद्यमान पदों तथा 01 वर्ष में सेवानिवृत्ति के कारण सम्भावित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी।

(दो) ऐसे मामलों में जहां पदोन्नति योग्यता सह वरिष्ठता (मेरिट—कम—सीनिऑरिटी) के आधार पर की जानी हो, वहां

विचारण क्षेत्र रिक्त पदों के दो गुने से चार अधिक होगा। यदि आरक्षित वर्ग के रिक्त पदों की पूर्ति न हो सके तो यह विचारण क्षेत्र रिक्त पदों के सात गुने तक विस्तारित किया जा सकेगा तथा आरक्षित रिक्त पदों की पूर्ति उक्त विचारण क्षेत्र में आये, आरक्षित वर्ग के अभ्यर्थियों से की जा सकेगी।

(3) उप नियम (2) के अनुसार विद्यमान तथा प्रत्याशित रिक्तयों को भरने के लिए, दो लोक सेवकों के या चयन सूची में सम्मिलित लोक सेवकों की संख्या के 25 प्रतिशत, जो भी अधिक हो, के नाम चयन सूची में सम्मिलित करने के उद्देश्य से प्रत्येक प्रवर्ग के लिए अपेक्षित संख्या में अभ्यर्थियों के नाम पर विचार किया जाएगा।

(4) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के उपबंध के अनुसार पदोन्नति के लिए लागू होंगे।

(5) शासन द्वारा पदोन्नति हेतु विहित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति की जाएगी।

16. *उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची का तैयार किया जाना* .— (1) समिति ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो उपर्युक्त नियम–14 एवं 15 में उल्लिखित प्रावधानों/निर्धारित शर्तो को पूरा करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा पदोन्नति के लिए उपयुक्त समझा गया हो। यह सूची चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से 01 वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी।

(2). उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम 2003 के प्रावधानों के अनुसार तैयार की जाएगी।

(3) इस प्रकार तैयार की गई सूची का प्रति वर्ष पुनर्विलोकन तथा पुनरीक्षण किया जायेगा।

(4) यदि इस प्रकार के चयन, पुनर्विलोकन अथवा पुनरीक्षण के दौरान यह प्रस्तावित किया जाये कि यथास्थिति सेवा के किसी सदस्य का अवक्रमण किया जाये, तो समिति प्रस्तावित अवक्रमण के संबंध में अपने कारण को लेखबद्ध करेगी।

17. *आयोग से परामर्श*.— (1) नियम 15 के अनुसार तैयार की गई सूची शासन द्वारा निम्नलिखित के साथ आयोग को भेजी जाएगी :--

(एक) सूची में सम्मिलित सभी व्यक्तियों के अभिलेख,

(दो) अनुसूची–चार के कॉलम 2 में दर्शित सेवा के ऐसे सभी सदस्यों के अभिलेख जिनका सूची में की सिफारिशों के अनुसार, अवक्रमण किया जाना प्रस्तावित हो,

(तीन) अनुसूची—चार के कॉलम 2 में दर्शित सेवा के किसी सदस्य के प्रस्तावित अवक्रमण के संबंध में समिति द्वारा लेखबद्ध किये गये कारण, और

(चार) समिति की सिफारिशों पर शासन के विचार।

(2) जहां आयोग के अध्यक्ष अथवा अध्यक्ष द्वारा नामांकित आयोग के सदस्य विभागीय पदोन्नति समिति के अध्यक्ष के रूप में उपस्थित रहे हों तथा विभागीय पदोन्नति समिति के कार्यवाही विवरण पर समिति के अध्यक्ष तथा सभी सदस्यों के यथा अनुमोदन के हस्ताक्षर हों तो ऊपर उप—नियम (1) की प्रस्तावित कार्यवाही अनिवार्य नहीं होगी।

18. ***चयन सूची*** .— (1) आयोग शासन से प्राप्त हुए अन्य दस्तावेजों के साथ—साथ समिति द्वारा तैयार की गई सूची पर विचार करेगा और यदि उसमें वह कोई परिवर्तन आवश्यक न समझे तो उसे अनुमोदित करेगा।

(2) यदि आयोग शासन से प्राप्त सूची में कोई परिवर्तन करना आवश्यक समझे तो वह प्रस्तावित परिवर्तनों के संबंध में शासन को सूचित करेगा तथा शासन उस पर यदि कोई मत प्रकट करे तो उस पर ध्यान देते हुए, ऐसे संशोधनों सहित, यदि कोई हो, जो उसकी राय में न्यायोचित तथा उपयुक्त हों, सूची को अंतिम रूप से अनुमोदित कर सकेगा।

(3) आयोग द्वारा अंतिम रूप से यथा अनुमोदित सूची सेवा के सदस्यों की अनुसूची—चार के कॉलम (4) में उल्लिखित पदों पर अनुसूची—चार के कॉलम (2) में उल्लिखित पद से पदोन्नत करने के लिए चयन सूची होगी।

(4) जिस कैलेण्डर वर्ष में चयन सूची तैयार की जायेगी उस कैलेण्डर वर्ष की सूची अनुमोदन दिनांक से 01 वर्ष तक मान्य रहेंगी।

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्तव्य के निर्वहन अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में, शासन के अनुरोध पर चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा और यदि आयोग उचित समझे तो चयन—सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा।

19. ***चयन सूची से सेवा में नियुक्ति***.— (1) चयन सूची में सम्मिलित अधिकारियों की सेवा संवर्ग के पदों पर नियुक्तियां उसी क्रम से की जाएगी, जिस क्रम से ऐसे अधिकारियों के नाम चयन सूची में हों।

(2) साधारणतया उस व्यक्ति की, जिसका नाम सेवा की चयन सूची में सम्मिलित हो, नियुक्ति के पूर्व आयोग से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा, जब तक कि चयन सूची में अभ्यर्थी का नाम शामिल किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख से बीच की अवधि में

अभ्यर्थी के कार्य में ऐसी कोई खराबी उत्पन्न न हो जाए, जो शासन की राय में सेवा में नियुक्ति के लिये उसे अनुपयुक्त सिद्ध करता हो।

20. ***परीक्षण***.— सेवा में पदोन्नति से पदस्थ किया गया प्रत्येक व्यक्ति दो वर्षो की अवधि के लिए परीक्षण पर रहेगा।

21. ***क्रमोन्नति***.— (1) पात्र अभ्यर्थियों को अनुसूची—एक के कॉलम (3) में दर्शाये गये क्रमोन्नत वेतनमान देने हेतु अपर मुख्य सचिव/प्रमुख सचिव की अध्यक्षता में सामान्य प्रशासन विभाग के परामर्श से एक समिति गठित की जाएगी, परन्तु इस नियम के अधीन ऐसी समिति के गठन के प्रयोजन के लिए छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) की धारा 8 के उपबंधो का भी अनुसरण किया जायेगा।

(2) समिति की बैठक ऐसे अन्तरालों से की जायेगी जो साधारणतः एक वर्ष से अधिक की नहीं होगी। बैठक सामान्यतः वर्ष में कम से कम एक बार होगी।

(3) क्रमोन्नत वेतनमान देने हेतु प्रक्रिया सामान्य प्रशासन विभाग के परामर्श से इस संबंध में समय—समय पर जारी निर्देशों के अनुसार रहेगी।

(4) समिति अनुसूची—एक के कालम (2) में अर्हकारी सेवा वर्ष पूरे करने पर क्रमोन्नत वेतनमान देने के लिए आयोजित समिति की बैठक का कार्यवाही विवरण अभिलिखित करेगी।

(5) यदि समिति द्वारा सेवा के किसी सदस्य अथवा सदस्यों को क्रमोन्नत वेतनमान देने हेतु योग्य नहीं पाया जाता है तो वह सेवा के ऐसे सदस्य अथवा सदस्यों के संबंध में कारण अभिलिखित करेगी।

22. ***निर्वचन***.— यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत होता है तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जायेगा, और उस पर उसका निर्णय अंतिम होगा।

23. ***शिथिलीकरण***.— इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह ऐसे व्यक्ति के संबंध में, जिस पर ये नियम लागू होते हों, ऐसी रीति से कार्यवाही करने की राज्यपाल की शक्ति को सीमित या कम करती है, जो उसको उचित और न्यायसंगत प्रतीत हो।

परन्तु मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जायगा जो कि इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिये कम अनुकूल हो।

**24.** ***<u>निरसन और व्यावृत्ति</u>*** .— (क) इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारंभ होने के ठीक पहले लागू समस्त नियम, इसके द्वारा इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं।

परंतु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन दिया गया कोई आदेश या की गई कार्यवाही इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधो के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्यवाही समझी जाएगी।

(ख) इन नियमों की कोई भी बात अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़ा वर्ग (गैर क्रीमिलेयर) के लिये राज्य शासन द्वारा समय–समय पर इस संबंध में जारी किये गये आदेशों के अनुसार उपबंध किये जाने के लिए अपेक्षित आरक्षण तथा अन्य शर्तो को प्रभावित नहीं करेगी।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. एस. धनंजय,** संयुक्त सचिव.

# अनुसूची – एक

## (नियम 5 देखिए)

## छत्तीसगढ़ वन क्षेत्रपाल (राजपत्रित)

| विभाग का नाम | सेवा में सम्मिलित पद का नाम | वेतनमान | चार स्तरीय वेतनमानों में पदों की कुल संख्या का प्रतिशत एवं पदों की संख्या | वेतनमान में मंजूर किये गये पदों की संख्या | | | वर्गीकरण |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | स्थायी | अस्थायी | योग | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) | (8) |
| वन विभाग | | | | 464<br>16<br>(प्रतिनियुक्ति रक्षित) | | 464<br>16<br>(प्रतिनियुक्ति रक्षित) | |
| | वन क्षेत्रपाल प्रारम्भिक वेतनमान | 5500-175-9000 | 264<br>(55%) | – | – | – | द्वितीय श्रेणी |
| | वन क्षेत्रपाल (कनिष्ठ श्रेणी) (सेवाकाल के 07 वर्ष उपरान्त क्रमोन्नत वेतनमान) | 6500-200-10500 | 120<br>(25%) | – | – | – | द्वितीय श्रेणी |
| | वन क्षेत्रपाल (वरिष्ठ श्रेणी) (सेवाकाल के 17 वर्ष उपरान्त क्रमोन्नत वेतनमान) | 8000-275-13500 | 72<br>(15%) | – | – | – | द्वितीय श्रेणी |
| | वन क्षेत्रपाल (प्रवर श्रेणी) (सेवाकाल के 24 वर्ष उपरान्त क्रमोन्नत वेतनमान) | 10000-325-15200 | 24<br>(05%) | – | – | – | द्वितीय श्रेणी |

# *अनुसूची – दो*

## *(नियम – 6 देखिए)*

## *छत्तीसगढ़ वन क्षेत्रपाल (राजपत्रित)*

| *विभाग का नाम* | *मंजूर किये गये पद* | *मंजूर किये गये पदों की संख्या* | *कॉलम 3 में दिये गये उन पदों का प्रतिशत जो निम्नानुसार भरे जाएंगे* | |
|---|---|---|---|---|
| | | | *सीधी भर्ती द्वारा* | *पदोन्नति द्वारा* |
| *(1)* | *(2)* | *(3)* | *(4)* | *(5)* |
| **वन विभाग** | **वन क्षेत्रपाल** | 464<br>16<br>(प्रतिनियुक्ति रक्षित) | 50 प्रतिशत | 50 प्रतिशत |

# *अनुसूची – तीन*

*(नियम – 8(2) देखिये)*

| *सेवा / पद का नाम* | *न्यूनतम आयु सीमा* | *अधिकतम आयु सीमा* | *विहित शैक्षणिक अर्हताएं* |
|---|---|---|---|
| *(1)* | *(2)* | *(3)* | *(4)* |
| छत्तीसगढ़ वन क्षेत्रपाल (राजपत्रित) सेवा | 21 वर्ष | 30 वर्ष | अभ्यर्थी के पास मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से विज्ञान अथवा अभियांत्रिकी के निम्नांकित विषयों में से कम से कम एक विषय के साथ स्नातक (या समकक्ष) उपाधि होना अनिवार्य है। कृषि, वनस्पति, रसायन, कम्प्यूटर एप्लीकेशन/साईस, पर्यावरण विज्ञान, वानिकी, भू–गर्भ विज्ञान, उद्यानिकी, गणित, भौतिकी, सांख्यिकी, पशु विज्ञान, जन्तु विज्ञान, अभियांत्रिकी (कृषि, रसायन, सिविल, कम्प्यूटर, इलेक्ट्रिकल, इलेक्ट्रानिक्स, मैकेनिकल) |

***टीप*** :– छत्तीसगढ़ राज्य के स्थानीय निवासी अभ्यर्थियों के लिए, अधिकतम आयु सीमा समय–समय पर सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा जारी किए गए निर्देश के अनुसार शिथिलनीय होगी।

# अनुसूची – चार

*(नियम – 14 देखिये)*

| *विभाग का नाम* | *सेवा / पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी हो* | *पदोन्नति हेतु सेवा अर्हता की न्यूनतम कालावधि* | *सेवा / पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जानी है* | *विभागीय पदोन्नति समिति का गठन (देखिये नियम 14)* |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| वन विभाग | उप वन क्षेत्रपाल | 05 वर्ष | वन क्षेत्रपाल (राजपत्रित) | अध्यक्ष – अध्यक्ष, छ.ग. राज्य लोक सेवा आयोग अथवा उनके द्वारा नाम निर्दिष्ट सदस्य<br><br>सदस्य – प्रमुख सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, वन विभाग<br><br>सदस्य – प्रधान मुख्य वन संरक्षक छत्तीसगढ़, रायपुर |

Raipur, the 16th November 2009

NOTIFICATION

No. F 8-13/2007/10-1/Forest.—In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh hereby makes the following rules relating to the recruitment to the Chhattisgarh Forest Ranger (Gazetted) Service, namely :—

1. ***Short Title and commencement.***- These rules may be called the Chhattisgarh Forest Rangers (Gazetted) Service Recruitment Rules, 2009.

These rules shall come into force from the date of publication in the Chhattisgarh Gazette..

2. ***Definitions*** .- In these rules, unless the context otherwise requires, -

(a) "Appointing Authority" in respect of service means the Government;

(b) "Commission" means the Chhattisgarh Public Service Commission;

(c) "Examination" means a competitive examination for recruitment to the service held under rule 11 of these rules ;

(d) "Government" means the Government of Chhattisgarh;

(e) "Governor" means the Governor of Chhattisgarh;

(f) "Other Backward Classes" means the Other Backward Classes of citizens as specified in the notification No. F.8-5-XXV-4-84, dated 26th December, 1984 of Government of Chhattisgarh, General Administration Department (As amended by the State Government from time to time);

(g) "Schedule" means a Schedule appended to these rules;

